ध्यान बहुत आकर्षित होता था। दक्षिणी गोरे इस विभाग की चीजें देखकर बहुत ही चकित और प्रसन्न हुए थे।

प्रदर्शिनी खुलने का दिन समीप आया और कार्य-क्रम निश्चित होने लगा। कुछ लोगों ने प्रस्ताव किया कि इस अवसर पर किसी हबशी से भी आरंभिक वक्तृता दिलवाई जाय, क्योंकि इससे दोनों जातियों मे सद्भाव की वृद्धि होगी। यद्यपि कुछ लोगो ने इसका विरोध किया, तो भी सुयोग्य डाइरेक्टरो ने एक हबशी को आरंभिक वक्तृता देने के लिये निमंत्रित करना निश्चित कर लिया। कई दिनों के वादविवाद के उपरात यह भी निश्चय हुआ कि यह वक्तृता वाशिंगटन महाशय दें। शीघ्र ही हमारे चरितनायक को इस संबंध का निमंत्रण भी मिल गया।

इस निमंत्रण के भारी उत्तरदायित्व का ठीक ठीक अनुमान वही कर सकता है जो स्वयं कभी उस स्थिति मे पड़ा हो। वाशिंगटन को अपनी पहले की दीन दशा का स्मरण हो आया। संभव था कि उस अवसर पर उनके पूर्व-स्वामियों में से भी कोई उपस्थित होता। एक हबशी के लिये ऐसे महत्त्व-पूर्ण जातीय अवसर पर दक्षिणी गोरे पुरुषों और स्त्रियों के साथ एक ही प्लेटफार्म पर खडे होकर वक्तृता देने का यह पहला ही अवसर था। वे यह भी जानते थे कि उस अवसर पर अनेक बड़े बड़े दक्षिणी तथा उत्तरी गोरे और उनके बहुत से स्वजातीय लोग भी उपस्थित होंगे।

उन्होंने अपने भारी उत्तरदायित्व को समझते हुए निश्चय किया कि इस अवसर पर मैं केवल वे ही बातें कहूँगा जिन्हे मैं हृदय से सत्य और ठीक समझूँगा। उन्हे इस बात की कोई सूचना नहीं मिली थी कि वे कौन सी बातें कहें और कौन सी छोड़ दें। वाशिंगटन के लिये यह बात कुछ कम गौरव की नहीं थी। यद्यपि प्रदर्शिनी के डाइरेक्टर यह बात भली भाँति जानते थे कि यदि वाशिंगटन चाहेंगे तो वे अपने एक ही वाक्य से प्रदर्शिनी की बहुत सी मर्यादा नष्ट कर देंगे, तथापि उन लोगों ने उनका विश्वास किया। यदि वाशिंगटन चाहते तो ऐसी अनुचित वक्तृता दे सकते थे कि जिसके कारण भविष्य मे कई वरसों तक कोई हवशी ऐसे अवसरो पर वक्तृता देने के योग्य ही न समझा जाता, पर नहीं, उन्होंने उत्तरी और दक्षिणी गोरों के संबंध में बहुत ही ठीक और उपयुक्त बातें कहना निश्चित किया।

उत्तर और दक्षिण के समाचारपत्रों मे वाशिंगटन की इस होनेवाली वक्तृता के संबंध मे खूब टीका-टिप्पणियाँ होने लगीं। बहुत से दक्षिणी गोरे पत्र वाशिंगटन की वक्तृता के विरोधी थे। कई हवशियों ने भी उन्हे कहने के लिये अनेक बातें सुझाई थीं। उस समय विद्यालय का वर्षारंभ होने के कारण उन्हें कार्य भी बहुत अधिक था, तो भी समय निकालकर उन्होंने जल्दी जल्दी अपना भाषण तैयार किया। यद्यपि उन्होंने बहुत अच्छा भाषण तैयार कर लिया था तो भी मन में

उन्हें एक प्रकार की धुकधुकी लगी हुई था। उन्होंने अपना भाषण अपनी स्त्री को सुनाया, उन्होंने उसे बहुत सराहा। प्रदर्शिनी खुलने से दो दिन पहले, विद्यालय के अनेक अध्यापकों के इच्छा प्रदर्शित करने पर उन्होंने अपना भाषण उन्हे भी पढ़ सुनाया। सब लोगों ने सुनकर उनके विचारों की बहुत प्रशंसा की जिससे वाशिंगटन के मन की धुकधुकी भी कुछ कम हुई।

१८ सितंबर को प्रदर्शिनी खुलने को थी, इसलिये १७ सितंबर को प्रातःकाल मि० वाशिंगटन अपनी स्त्री और तीनों संतानों सहित एटलांटा के लिये रवाना हुए। मार्ग में अनेक गोरे और हवशी उनकी ओर उँगलियाँ उठाते थे। एटलांटा में एक कमेटी ने उनका स्वागत किया। उस समय सारा नगर अनेक विदेशी राज्यो के प्रतिनिधियो और बड़ी बड़ी नागरिक और सामरिक संस्थाओं से ठसाठस भरा हुआ था। समाचार-पत्रो मे बड़ी धूमधाम से दूसरे दिन के कार्य-क्रम प्रकाशित हो रहे थे। इन सब बातो से वाशिंगटन के हृदय का बोझ और भी बढ़ गया। उस रात को उन्हे पूरी निद्रा भी न आई। दूसरे दिन प्रातःकाल उन्होंने फिर ध्यानपूर्वक अपनी वक्तृता पढ़ी और घुटनो के बल बैठकर अपने सदा के नियमानुसार ईश्वर से उद्योग मे सफलता के लिये प्रार्थना की।

वाशिंगटन का सदा यही उद्देश्य रहता था कि प्रत्येक मनुष्य के हृदय पर हमारी बातों का पूरा पूरा प्रभाव पड़े।

वक्तृता देते समय वे कभी इस बात की परवा नहीं करते थे कि समाचारपत्र या और लोग हमारे विषय मे क्या कहेगे। उस समय उनकी सारी सहानुभूति और शक्ति श्रोताओं की ओर जा लगती थी।

प्रातःकाल बहुत से लोग जलूस निकालकर उन्हे प्रदर्शिनी-स्थल तक ले जाने के लिये उनके निवासस्थान पर आए। इस जलूस में मुख्य हबशी नागरिक गाड़ियों पर सवार होकर सम्मिलित हुए थे। तीन घंटे में जलूस प्रदर्शिनी तक पहुँचा। रास्ते भर उस पर बहुत कड़ी धूप पड़ी थी। अधिक गरमी के कारण वाशिंगटन बहुत शिथिल हो गए और उन्हें अपनी सफलता मे संदेह होने लगा। सारा सभास्थल मनुष्यो से ठसाठस भरा हुआ था, इसके अतिरिक्त स्थानाभाव के कारण हजारों श्रोता बाहर खड़े हुए थे। उनके पहुँचने पर गोरों ने कम और हबशियों ने बहुत अधिक तालियाँ बजाईं। गोरे श्रोताओं में कुछ तो केवल विनोद के कारण और कुछ उनसे सहानुभूति रखने के कारण आए थे, पर उन्हे पहले से ही मालूम हो गया था कि उनमे अधिकांश ऐसे ही लोग थे जो मुझे केवल मूर्ख बनाने और मेरी हँसी उड़ाने के लिये वहाँ आए हैं। टस्केजी-विद्यालय के एक ट्रस्टी और वाशिंगटन के एक मित्र एटलांटा मे रहकर भी इसलिये उस अवसर पर जान बूझकर उपस्थित नहीं हुए थे, कि उन्हें इस बात का बड़ा भारी संदेह था कि न तो वाशिंगटन का वहाँ यथेष्ट सम्मान होगा और न उन्हे पूरी सफलता होगी।

---

## १४—एटलांटा प्रदर्शिनी में व्याख्यान

गवर्नर बुलक ने आरंभ में एक छोटी सी वक्तृता देकर प्रदर्शिनी खोली। तदुपरांत दो एक प्रार्थनाएँ और मंगल-पाठ आदि होने पर प्रदर्शिनी के सभापति तथा महिलामंडल के सभापति की वक्तृताएँ हुईं। अंत में गवर्नर बुलक ने लोगों को मि० वाशिंगटन का परिचय दिया। अब वाशिंगटन वक्तृता देने के लिये खड़े हुए। सबने, विशेषतः हबशियों ने, खूब करतलध्वनि की। हजारों मनुष्यों की दृष्टि केवल वाशिं-गटन पर ही गड़ी हुई थी। उन्होंने अपना व्याख्यान इस प्रकार आरंभ किया—

"मान्यवर सभापति, डाइरेक्टर्स बोर्ड के सभ्य, तथा नाग-रिक महाशयो!

दक्षिण के निवासियों में एक तृतीयांश हबशी हैं। बिना इन लोगों का ध्यान रखे किसी प्रकार की सांपत्तिक, सामा-जिक या नैतिक उन्नति मे पूरी पूरी सफलता नही हो सकती। मेरी जाति के लोग खूब समझते हैं कि इस विशाल प्रदर्शिनी के संचालकों ने इसकी उन्नति के पग पग पर हबशियों के पराक्रम और महत्त्व का जितना आदर किया है, उतना और किसी ने कभी नही किया। हम लोगों की मुक्ति के उपरांत आज तक जितने कार्य हुए हैं उन सबकी अपेक्षा इस कार्य से दोनों जातियों की मित्रता बहुत अधिक दृढ़ हुई है।

यही नहीं बल्कि यह अवसर प्राप्त करने के कारण हम लोगों में औद्योगिक उन्नति का एक नया युग आरंभ होगा। अज्ञान और अनुभवहीन होकर भी हम लोगों ने मूल की ओर से नहीं वलिक शिखर की ओर से अपना कार्य्य आरंभ किया था। आरंभ मे हम लोग औद्योगिक परिश्रम करने की अपेक्षा कांग्रेस या राजसभा में स्थान पाने का अधिक प्रयत्न करते थे। कोई दूध का कारखाना जारी करने या फलों का बाग लगाने की अपेक्षा राजसभा या अन्य स्थानों मे वक्तृता देने के लिये हम लोग अधिक आकर्षित होते थे।

समुद्र में भूले भटके एक जहाज ने कई दिनों के उपरांत एक दूसरा जहाज देखा। भूले हुए जहाज के आरोही बहुत अधिक प्यास के कारण मर रहे थे। उन्होने इसी आशय का एक चिह्नपट अपने मस्तूल पर लगा रखा था। दूसरे जहाज ने उत्तर में कहा—'जिस स्थान पर तुम हो, वही बाल्टी लटकाओ।' उस जहाज ने पुनः इशारे से पानी माँगा और उसे फिर वही उत्तर मिला। तीसरी और चौथी बार फिर पानी माँगा गया और फिर वही उत्तर मिला। अंत में उस जहाज के कप्तान ने बाल्टी लटकाकर पानी खींचा और उसे अमेजन ( अमेरिका की एक नदी ) के मुहाने का सुंदर, स्वच्छ और पीने योग्य जल मिल गया। हमारे जो जाति-भाई अपने साथी दक्षिणी गोरों से मित्रता रखना अधिक महत्त्वपूर्ण नहीं समझते और विदेश में जाकर अपनी उन्नति करना चाहते हैं,

उनसे मैं यही कहूँगा कि 'जिस स्थान पर तुम हो, वहीं बाल्टी लटकाओ। अपने आसपास की जातियों के साथ मित्रता स्थापित करो।'

कृषि, शिल्प और व्यापार आदि मे अपनी बाल्टी लटकाओ। दक्षिणवाले और बातों के लिये चाहे भले ही दोषी हों, पर व्यापार में वे लोग हबशियों को उपयुक्त अवसर दिया करते हैं। यह प्रदर्शिनी इस बात का बहुत अच्छा प्रमाण है। दासत्व से छूटकर स्वतंत्र होने मे हम लोगों को इस बात का ध्यान नहीं रहा कि हममे से अधिकांश का जीवन केवल शिल्प और कला पर निर्भर है और हम लोग परिश्रम करके ही संपन्न हो सकते हैं। हम लोग यह बात भूल गए हैं कि केवल दिखौआ और तड़क भड़क का जीवन छोड़कर अपना जीवन-क्रम जितना ही वास्तविक और उपयुक्त रखेंगे उतना ही अधिक हमारा कल्याण होगा। जब तक कोई जाति कविता करने और खेत जोतने मे समान प्रतिष्ठा न समझेगी तब तक वह संपन्न नहीं हो सकती। हम लोगों को जीवन के शिखर से नहीं बल्कि मूल से अपना कार्य्य आरंभ करना चाहिए। अपने कष्टों के सामने हमे सुअवसरों को न दबने देना चाहिए।

जो गोरे दक्षिण की उन्नति के लिये विदेशियो को अपने में मिलाना चाहते हैं, उनसे भी मैं यही कहना चाहता हूँ कि 'जिस स्थान पर तुम हो, वहीं बाल्टी लटकाओ।' उन्हीं अस्सी लाख हबशियों मे अपनी बाल्टी लटकाओ जिनके स्वभाव

से तुम परिचित हो और जिनकी सत्यता तथा स्वामि-भक्ति की परीक्षा तुम ऐसे अवसर पर कर चुके हो जब कि वे अपने कपट-व्यवहार से तुम्हारा सर्वस्व नष्ट कर सकते थे। अपनी बाल्टी उन्हीं लोगों में लटकाओ जिन्होंने विना हड़ताल या उपद्रव किए खेत जोते हैं, जंगल साफ किए हैं, रेल की सड़कें बनाई हैं, नगर बसाए हैं, पृथ्वी के गर्भ से धनागार निकाले हैं और दक्षिण को इतना उन्नत बनने मे सहायता दी है। इसी प्रकार उन्हे सहायता और उत्तेजना दो और उन्हे मानसिक, शारीरिक और आत्मिक शिक्षा दो। वे लोग तुम्हारी बची हुई भूमि लेगे, तुम्हारे रद्दी खेतो को उपजाऊ बनावेगे और तुम्हारे कारखाने चलावेगे। इस प्रकार अतीत काल की भाँति भविष्य में भी आपको पूरा समाधान रहेगा कि आपके पार्श्ववर्त्ती संसार मे सबसे अधिक धीर, विश्वसनीय और राजनियमो का पालन करनेवाले लोग हैं। भूतकाल मे हम लोगों ने जिस प्रकार आपके बालकों का पालन करके, आपके रुग्ण माता-पिता की सेवा-शुश्रूषा करके और प्राय. उनकी मृत्यु पर आँसू बहाकर आप पर अपनी भक्ति प्रकट की है, उसी प्रकार भविष्य में भी हम लोग विदेशियों से कहीं अधिक भक्ति के साथ आपको सहारा देंगे, सदा आप पर अपना जीवन न्योछावर करने के लिये तैयार रहेगे और आवश्यकता पड़ने पर दोनों जातियों के हित के लिये अपने औद्योगिक, व्यापारिक और धार्मिक जीवन को आपमे

मिलाकर एक कर देंगे। सामाजिक कार्य्यों मे हाथ की उँगलियों की भाँति भिन्न भिन्न होने पर भी पारस्परिक उन्नति के कामों में हम लोग संपूर्ण हाथ की भाँति एक हो जायँगे।

जब तक हम सबकी वृद्धि और उन्नति न हो, तब तक हममे से कोई निर्भय या रक्षित नही रह सकता। यदि कही हबशियों की उन्नति रोकने का कोई उद्योग होता हो तो उस उद्योग को उन लोगो को उपयुक्त और बुद्धिमान् नागरिक बनाने की उत्तेजना मे परिणत कीजिए। इस प्रकार के उद्योगों से आपको हजार गुना अधिक लाभ होगा। इससे दोनों पक्षों का कल्याण होगा। मानवी अथवा दैवी नियमों से कभी छुटकारा नहीं हो सकता। कहा है—'सृष्टि के कभी न बदलनेवाले नियमों के अनुसार अन्याय करनेवाले भी बँधे हुए हैं और उसे सहनेवाले भी। जिस प्रकार पाप और (उसका फल) दुःख दोनो साथ हैं उसी प्रकार साथ साथ हम ( अन्याय करने और सहनेवाले ) लोग भी अपने भाग्य (मृत्यु) की ओर बढ़ते जा रहे हैं।'*

एक करोड़ साठ लाख हाथ या तो तुम्हें भार उठाने में सहायता देंगे और या तुम्हारी इच्छा के विरुद्ध तुम्हें बोझ सहित और नीचे ढकेलेंगे। हम लोग, दक्षिण की जनसंख्या

---

*The laws of changeless justice bind
Oppressor with oppressed,
And close as sin an suffering joined
We march to fate abreast

के एक तृतीयांश, या तो अपराधी और अज्ञान बने रहेंगे या उन्नत और बुद्धिमान् बन जायँगे। या तो हम लोग आपके व्यापार और वैभव मे वृद्धि करेंगे या मृतक बनकर आपकी उन्नति में बाधक होगे।

महाशयो! उन्नति संबंधी जितने कार्य्य हम लोगों ने इस प्रदर्शिनी मे कर दिखलाए हैं, उनसे अधिक की आशा आप लोग हमसे न रखें। तीस वर्ष पूर्व हमारी दशा बहुत ही हीन और शोचनीय थी और हमारे पास कुछ भी न था। तब से अब तक खेती के औजार, बग्घियाँ, भाप के इंजिन, समाचार-पत्र, पुस्तकें, मूर्त्तियाँ और चित्र आदि बनाने के कामों में हम लोगों ने जितनी उन्नति की है, उसमें हम लोगों को कम कठिनाइयाँ नहीं सहनी पड़ी हैं। यद्यपि अपनी स्वतंत्र चेष्टा से बनाई हुई चीजें प्रदर्शित करने का हमें गर्व है, तथापि हम लोग यह बात नहीं भूले हैं कि यदि दक्षिण के राज्य और उत्तर के अनेक परोपकारी महात्मा धन द्वारा उदारतापूर्वक हमारी सहायता न करते तो हमारे ये कार्य आपके अनुमान और आशा से बहुत कम होते।

हमारी जाति में जो लोग अधिक बुद्धिमान् हैं वे सामाजिक समानता के विषय मे आंदोलन करना बड़ी भारी मूर्खता समझते हैं और बनावटी ढंग की सहायता की अपेक्षा निरंतर दृढ़ प्रयत्न करके अपने अधिकार प्राप्त करना अधिक उत्तम समझते हैं। जो जाति संसार में बिकने के लिये कोई चीज बना

सकती है वह कभी अवहेला की दृष्टि से नही देखी जा सकती। यह बात बहुत ठीक है कि हम लोगो को सब प्रकार का राज-नैतिक अधिकार मिलना बहुत आवश्यक और ठीक है, पर यह बात और भी अधिक आवश्यक है कि हम लोग उन अधिकारों को भोग करने के योग्य बनें। किसी नाटक-घर मे जाकर एक डालर खर्च करने की अपेक्षा किसी कारखाने में काम करके एक डालर कमाना कहीं अधिक उत्तम है।

उपसंहार में मैं फिर यही दोहराना चाहता हूँ कि इस प्रदर्शिनी ने हम लोगों को जितनी अधिक आशा और उत्तेजना दिलाई है और गोरो से हमारा जितना संबंध बढ़ाया है, उतना किसी और दूसरे अवसर या कार्य ने नही बढ़ाया। तीस वर्ष पूर्व हम दोनों जातियों ने खाली हाथ प्रयत्न आरंभ किया था। इन तीस वर्षों मे दोनों जातियों ने जो उन्नति की है वह इस वेदी के समक्ष उपस्थित है। इस वेदी के सामने नम्रतापूर्वक झुक-कर मैं यह कहना चाहता हूँ कि दक्षिण के लोगों के सामने जो बड़ा और गूढ़ प्रश्न उपस्थित है, उसकी मीमांसा मे आप लोगों को हमारी जाति से सदा सहायता और सहानुभूति मिलती रहेगी। पर इस बात का आप सदा ध्यान रखें कि खेत, जंगल, खान, कारखाने आदि मे तैयार करके प्रदर्शिनी में रखा हुआ माल तो अवश्य ही आपको लाभ पहुँचावेगा, पर नियमानुसार सबके साथ न्याय करने के उद्देश्य से पर-स्पर का जातिद्वेष और भेदभाव नष्ट करने का जो फल या

लाभ होगा वह इन भौतिक पदार्थों से होनेवाले लाभों की अपेक्षा कहीं अधिक होगा। और इन सब बातों से हमारा प्रिय दक्षिण एक नया स्वर्ग और नया विश्व बन जायगा।"

वाशिंगटन की वक्तृता समाप्त होते ही गवर्नर बुलक तथा अन्य कई लोगों ने बढ़कर प्लेटफार्म पर उन्हे हाथो हाथ लिया। उन्हें इतनी अधिक हार्दिक बधाइयाँ मिलने लगीं कि उस स्थान से निकलना उन्हे कठिन हो गया। दूसरे दिन प्रातःकाल जब वे बाजार गए तब बहुत से लोगों ने उन्हें चारों ओर से घेर लिया और उनसे हाथ मिलाना चाहा। जिस गली कूचे मे वे जाते वहीं लोग उनसे मिलने और उनका आदर सम्मान करने लगते, यहाँ तक कि अंत मे विवश होकर उन्हें अपने डेरे पर लौट आना पड़ा। एक दिन और वहाँ रहकर वे टस्केजी लौट आए। एटलांटा से टस्केजी तक प्रायः सभी स्टेशनों पर उन्हे बहुत से लोग देखने और उनसे हाथ मिलाने के लिये आए थे।

प्राय सभी समाचारपत्रो में उनकी वह वक्तृता प्रकाशित हो गई और महीनों तक उस पर अनुकूल संपादकीय सम्मतियाँ निकलती रहीं। एक प्रसिद्ध पत्र के संपादक ने अपने एक सहयोगी को तार भेजा था—"दक्षिण में आज तक जितने व्याख्यान हुए हैं, उन सबमें प्रोफेसर वाशिंगटन का व्याख्यान परम उत्कृष्ट और स्मरणीय है। उनका स्वागत भी वैसा ही अपूर्व हुआ था। उनके व्याख्यान से बहुत सी नई बातों का ज्ञान हुआ।" एक दूसरे पत्र के संपादक ने लिखा था—

"वाशिंगटन की वक्तृता ने प्रदर्शिनी की और सब बातों को दबा दिया। उससे अनुपम उत्तेजना फैली है।"

चारो ओर से अनेक व्याख्यान करानेवाले और पत्र-संपादक उनसे वक्तृता देने और लेख लिखने के लिये आग्रह करने लगे। व्याख्यान करानेवाली एक संस्था तो उन्हे प्रति व्याख्यान के लिये दो सौ डालर और व्यय, अथवा कुछ निश्चित काल तक व्याख्यान देने के लिये पचास हजार डालर देने के लिये तैयार हो गई। पर उन सबको उन्होंने यही उत्तर दिया कि मैंने जीवन भर टस्केजी-विद्यालय की सेवा करने का संकल्प कर लिया है और मैं सदा केवल अपनी जाति और विद्यालय के लिये ही व्याख्यान दूँगा। व्यापार या आर्थिक लाभ की दृष्टि से मैं कभी यह कार्य नहीं कर सकता।

संयुक्त राज्य ( United States ) के सभापति आनरेबुल क्लीवलैंड के पास भी उन्होंने अपनी वक्तृता की एक प्रतिलिपि भेजी थी जिसे देखकर उन्होंने एक पत्र मे उनकी बहुत प्रशंसा की थी। जिस समय वे प्रदर्शिनी देखने के लिये आए थे, उस समय वाशिंगटन के प्रार्थना करने पर वे हबशियों के भवन मे गए थे और वहाँ एक घंटे तक सब चीजें देखते और सबसे हाथ मिलाते रहे। उनकी सरलता और महानुभावता का वाशिंगटन पर बहुत प्रभाव पड़ा था। तब से अंत तक वे उनसे कई बार मिले और सदा उनकी बहुत प्रशंसा करते थे। हबशियो के भवन मे वे दरिद्र और बुड्ढे हबशियों से मिलकर

श्रौर हाथ मिलाकर उतना ही प्रसन्न होते थे जितना करोड़-पतियों से मिलकर। उस समय हबशियों ने अपनी पुस्तकों या कागज के टुकड़ों पर उनसे हस्ताक्षर करा लिए थे। उन्होंने भी ये हस्ताक्षर इतनी सावधानता श्रौर धैर्य्य से किए थे, मानों वे किसी बहुत ही आवश्यकीय पत्र पर हस्ताक्षर कर रहे हों। उन्होने टस्केजी-विद्यालय को स्वयं भी आर्थिक सहायता दी है श्रौर अपने मित्रो से भी दिलवाई है।

ऐसे ही ऐसे महानुभावों से मिलकर वाशिंगटन ने सिद्धांत किया था कि केवल तुच्छ श्रौर छोटे मनुष्य ही स्वार्थी होते हैं, कभी अच्छी पुस्तकें नहीं पढ़ते, कभी परिश्रम नहीं करते श्रौर कभी दूसरों से नहीं मिलते। जिन लोगों की दृष्टि जाति-द्वेष के कारण संकुचित हो जाती है, उन्हे संसार के सर्वोत्कृष्ट पदार्थों या मनुष्यों का परिचय कभी नहीं हो सकता। जो लोग सबसे अधिक परोपकार करते हैं वे ही सबसे अधिक प्रसन्न रहते हैं श्रौर जो लोग सबसे कम परोपकार करते हैं वे सबसे अधिक दुखी रहते हैं। वे सदा सब अवसरों पर अपने सब विद्यार्थियों को यही उपदेश देते थे कि मनुष्य का जीवन वास्तविक परोपकार के लिये ही है श्रौर आवश्यकता पड़ने पर उसके लिये प्राण तक न्योछावर कर देने में किसी को संकोच न करना चाहिए।

एक बार एक समाचारपत्र के एक पादरी संपादक ने अपने पत्र मे प्रकाशित करने के लिये वाशिंगटन से हबशी धर्मो-

पदेशकों के संबंध में उनकी सम्मति माँगी थी। तदनुसार उन्होंने अपनी यथार्थ सम्मति लिख भेजी थी। उसे पढ़कर अनेक हवशी धर्मोपदेशक बहुत बिगड़े थे। एक वर्ष बाद तक सभी समितियाँ, सभाएँ और संस्थाएँ उन्हें उलटी-सीधी सुनाती रहीं और उनसे अपना कथन लौटा लेने या उसमें कुछ सुधार करने के लिये कहती रहीं। अनेक संस्थाओं ने तो अपनी ओर से यहाँ तक निश्चय कर दिया था कि लोग अपने बालकों को टस्केजी-विद्यालय में भी न भेजें। एक समिति ने लोगों को यही बात समझाने के लिये एक विशेष मनुष्य तक नियुक्त कर दिया था। उस मनुष्य ने और लोगों को तो अपने बालकों को टस्केजी-विद्यालय में भेजने के लिये अवश्य मना किया था, पर स्वयं अपने पुत्र को, जो उसी विद्यालय में पढ़ता था, वहाँ से न हटाया था!

इतना सब कुछ होने पर भी वाशिंगटन ने कभी अपनी सम्मति का खंडन नहीं किया। उनका कथन ठीक था और वे समझते थे कि समय पाकर और शांतिपूर्वक विचार करके लोग मेरे मत का समर्थन करने लगेंगे। शीघ्र ही जब बड़े बड़े पादरियों ने उपदेशकों की दशा का अनुसंधान आरंभ किया तो उन्हें वाशिंगटन के कथन की सत्यता प्रतीत होने लगी। एक बड़े पादरी ने तो यहाँ तक कहा था कि वाशिंगटन ने उपदेशकों की दुरवस्था का चित्र खींचने में उनके अनेक दोष छोड़ दिए हैं। अब लोग उपदेशकों की दशा

के सुधार की आवश्यकता समझने लग गए थे। वास्तव मे वाशिंगटन की सम्मति ने ही लोगों का ध्यान उस ओर आकर्षित किया था और उन दोषो को दूर करके उपदेशक के कार्य्य के लिये योग्यतर मनुष्यों को उस क्षेत्र में प्रविष्ट कराया था। जिन लोगों ने आरंभ में इस कार्य्य के लिये उनकी निंदा की थी वे ही पीछे से हृदय से उन्हे धन्यवाद देने लगे। उपदेशकों की दशा भी अब उत्तम और संतोषजनक हो गई है।

सितंबर सन् १८९५ के अंत मे बाल्टीमोर की जांस होपूकिंस यूनिवर्सिटी के सभापति डा० गिलमैन ने, जो एटलांटा प्रदर्शिनी के पुरस्कार देनेवाले जजों की समिति के सभापति भी थे, वाशिंगटन को एक पत्र भेजकर उनसे उक्त प्रदर्शिनी के शिक्षा-विभाग के पुरस्कार देने के लिये जज होने की प्रार्थना की थी। उत्तर में उन्होने भी जज होना स्वीकार कर लिया और एक मास तक एटलांटा मे रहकर वहाँ का कार्य्य किया। कुल जजों की संख्या साठ थी, जिनमे आधे गोरे और आधे हवशी थे। वाशिंगटन ही उन सबकी समिति के मंत्री बनाए गए थे। हवशियों के अतिरिक्त गोरो के विद्यालयों की प्रदर्शित की हुई चीजों का भी उन्होने बहुत ही निष्पक्ष भाव से निरीक्षण किया था और सब लोगों ने अपनी चीजें दिखलाते समय बहुत ही उत्तम और आदरपूर्ण व्यवहार किया था।

एटलांटा प्रदर्शिनी के कार्य्यों से वाशिंगटन ने जो अनुभव प्राप्त किया था उससे उनका अनुमान था कि वह समय अवश्य

आवेगा जब कि दक्षिणी हबशियों को उनकी योग्यता और अवस्था के अनुसार सब प्रकार के राजनैतिक अधिकार मिल जायँगे। ये अधिकार स्वयं दक्षिणी गोरे ही उन्हे देंगे और वही उन अधिकारो की रक्षा भी करेगे। दक्षिणी गोरो की यह पुरानी धारणा है कि विदेशी लोग हमारी इच्छा के विरुद्ध बलपूर्वक हमसे कोई कार्य्य करा रहे हैं। यह धारणा मिटते ही हबशियों को अधिकार मिलने लगेंगे। यह कार्य्य किसी अंश मे आरंभ भी हो गया है।

उनकी सम्मति मे यदि प्रदर्शिनी के कुछ मास पूर्व उत्तर अमेरिका या अन्य स्थानों से लोग इस बात का आंदोलन करते कि उसके प्रारंभिक कार्य्य-क्रम तथा पुरस्कार देनेवाले जजों में एक एक हबशी भी रखा जाय, तो इससे उनकी जाति का मान नही बढ़ सकता था। हाँ, प्रदर्शिनी के अधिकारियों ने हबशियों की योग्यता देखकर स्वयं ही उनसे वह कार्य्य लिया और उनका यथेष्ट आदर किया। बात यह है कि मानुषी प्रकृति में यह एक स्वाभाविक गुण होता है कि वह अंत मे जाति-द्वेष को भूलकर दूसरो की योग्यता स्वीकार करती है और उन्हे यथेष्ट रूप से पुरस्कृत करती है और इस गुण को नष्ट करना मनुष्य की शक्ति के बाहर है।

यद्यपि राजकीय अधिकार प्राप्त करना और सब प्रकार की उन्नतियों से कहीं अधिक उत्तम है, तथापि जब तक मनुष्य में पूरी योग्यता न आ जाय तब तक उसे उनके लिये बहुत

अधिक उत्कंठित न होना चाहिए। यह बात ठीक है कि जब तक मनुष्य प्रत्येक राज्यकार्य्य मे सम्मति आदि न दे तब तक वह स्वराज्य का पूरा उपयोग नहीं कर सकता, पर जब तक उसमें स्वयं सम्मति आदि देने की पूरी योग्यता न आ जाय तब तक उसे अपने योग्य और बुद्धिमान् सहवर्त्तियों से सहायता लेनी चाहिए। वाशिंगटन अनेक ऐसे हबशियों को जानते थे जिन्होने गोरों की सम्मति और सहायता से हज़ारों डालर की संपत्ति प्राप्त कर ली थी, पर तो भी वे हबशी सम्मति (Vote) देते समय कभी किसी गोरे से सलाह नहीं लेते थे। यह बात उनकी समझ मे बहुत ही अनुचित थी। उनका यह भी विचार था कि कोई राज्य ऐसा नियम नहीं बना सकता जिसके अनुसार कोई मूर्ख और दरिद्र गोरा तो सम्मति दे सके पर उसी की योग्यता का हबशी सम्मति देने के अधिकार से वंचित रहे; क्योंकि ऐसा नियम अन्यायपूर्ण होगा और उससे बहुत हानि होगी। ऐसे नियम का फल यह होगा कि हबशी तो शिक्षित और संपन्न बनने का उद्योग करेंगे और गोरों को दरिद्र और मूर्ख बने रहने मे उत्तेजना मिलेगी। इस समय दक्षिण अमेरिका में सम्मति देने के समय गोरे लोग वहाँ के हबशियों के साथ अनेक प्रकार का छल-कपट करके उन्हें सम्मति देने से वंचित रखने का उद्योग करते हैं। पर समय पाकर, जब लोगों का अज्ञान दूर होगा और दोनों जातियों में अधिक मित्रभाव स्थापित होगा तब

यह बात दूर हो जायगी। इस प्रकार धोखा देनेवाले गोरे आगे चलकर अपने ही जाति-भाइयों को धोखा देने और अनेक प्रकार के अपराध करने लग जाते हैं। उनकी सम्मति थी कि वह समय अवश्य आवेगा जब कि सारा दक्षिण अपने प्रत्येक निवासी को राजकीय कार्य्यों मे सम्मति देने के लिये उत्तेजित करेगा, और इसका फल भी बहुत ही उत्तम और संतोषजनक होगा। प्रायः सभी देशो मे या तो शिक्षितों से सम्मति ली जाती है या संपन्न लोगों से, अथवा ऐसे लोगों से जो शिक्षित और संपन्न दोनों हों। इस बात में किसी को कोई आपत्ति नही हो सकती। सम्मति देने की योग्यता की कसौटी चाहे जो हो, पर उसका उपयोग गोरो और कालों के साथ समान रूप मे और समान न्याय से होना चाहिए।

---

## १५—प्रसिद्ध वक्तृताएँ

प्रदर्शिनी-स्थान पर वाशिंगटन की वक्तृता का श्रोताओं पर जैसा उत्कृष्ट प्रभाव पड़ा था, उसका ठीक ठीक अनुमान पाठक उस लेख से कर सकते हैं जो वहाँ के प्रसिद्ध सामरिक संवाद-दाता मि० जेम्स क्रीलमैन ने न्यूयार्क के "वर्ल्ड" नामक पत्र में प्रकाशित कराया था। उस लेख की मुख्य मुख्य बातें इस प्रकार थीं—

"प्रदर्शिनी खुलने के अवसर पर एक हबशी मूसा ने गोरे श्रोताओं के सामने जो वक्तृता दी थी वह दक्षिण के इतिहास मे बहुत ही मार्के की है।.........जिस समय अपूर्व तेजयुक्त प्रो० वाशिंगटन वक्तृता देने के लिये खड़े हुए, उस समय हेनरी ग्रेडी के उत्तराधिकारी क्लार्क होवले ने मुझसे कहा—'इस मनुष्य की वक्तृता अमेरिका मे नैतिक क्रांति उत्पन्न करनेवाली है।' इतने महत्त्वपूर्ण अवसर पर गोरे पुरुषों और स्त्रियों के समक्ष एक हबशी को वक्तृता देने का यह पहला ही अवसर मिला है। यह भाषण बगोले की भाँति था और सुननेवालों पर बिजली का असर करता था। ज्योंही श्रीमती टामसन बैठी त्योंही सब लोगो की दृष्टि वाशिंगटन की ओर गई। अब से वाशिंगटन को अमेरिका के हबशियों मे सर्वाग्रगण्य समझना चाहिए। जब तक बैंड बजता रहा तब तक सबकी दृष्टि उसी हबशी वक्ता पर गड़ी रही। (इस अवसर पर लेखक ने उनकी आकृति आदि का बहुत उत्तम वर्णन किया है।) वक्तृता में उनकी आवाज बहुत ही स्पष्ट और ऊँची थी। दस मिनट तक उनकी वक्तृता सुनते ही सब लोग जोश मे भर गए और रूमाल और टोपियाँ हिलाने लगे। जार्जिया की परम सुंदर स्त्रियाँ खड़ी होकर प्रसन्नता से तालियाँ बजाने लगीं, ऐसा मालूम होता था कि मानो वक्ता ने सब पर जादू कर दिया है।

"जब वाशिंगटन ने अपना हाथ ऊपर उठाकर और उँगलियाँ फैलाकर अपनी जाति की ओर से दक्षिणी गोरों से कहा—'सामाजिक कार्य्य मे हाथ की उँगलियों की भाँति भिन्न भिन्न होने पर भी पारस्परिक उन्नति के कामो में हम लोग हाथ की भाँति एक हो जायँगे।' और उनकी आवाज की लहर जाकर चारों ओर दीवारों से टकराई तब सब लोग उठकर खड़े हो गए और मारे आनंद के तालियाँ बजाने लगे।

"मैंने बड़े बड़े वक्ताओ के भाषण सुने हैं, पर मेरी समझ मे इस हबशी ने उन लोगों के सामने खड़े होकर, जो किसी समय उसकी जाति को परतत्र और पराधीन रखने के लिये लड़े थे, जिस उत्तमता से अपने विचार और पक्ष का समर्थन किया था उतनी उत्तमता से शायद स्वयं ग्लैडस्टन भी न कर सकते। एक दरिद्र हबशी की आँखों से, जो बड़े ध्यान से उनकी वक्तृता सुन रहा था, आँसू बहने लगे। और भी अनेक हबशियों की वही दशा हुई, पर कदाचित् वे लोग स्वयं अपनी इस दशा का कोई कारण नहीं जानते थे। वक्तृता की समाप्ति पर गवर्नर बुलक ने दौड़कर वक्ता को दोनों हाथों से पकड़ लिया। लोगों ने फिर तालियाँ बजाकर अपनी प्रसन्नता प्रकट की और दोनों महाशय कई मिनटों तक हाथ मे हाथ दिए एक दूसरे को देखते हुए खड़े रह गए।"

इसमे संदेह नही कि एटलांटा प्रदर्शिनी की वक्तृता के कारण समस्त देश मे वाशिंगटन की योग्यता का झंडा फह-

राने लगा। चारो ओर से वक्तृता देने के लिये उन्हें अनेक निमंत्रण मिलते थे। वाशिंगटन भी यथावकाश उपयुक्त अवसरों पर जाकर वक्तृताएँ दिया करते थे। वे सदा ऐसे ही अवसरों पर वक्तृता दिया करते थे, जहाँ उन्हें अपनी वक्तृता से अपनी जाति का कुछ उपकार होने की आशा होती थी। उनका कथन था कि मैं स्वयं यह नहीं समझता कि लोग क्यों मेरा भाषण सुनने के लिये इतने अधिक उत्सुक होते हैं। जब वे वक्तृता-स्थल के बाहर खड़े होकर लोगों को उत्साह-पूर्वक अपनी वक्तृता सुनने के लिये आते हुए देखते थे तो बहुत ही लज्जित होते थे। एक बार मैडिसन की किसी साहित्यिक सभा में उनकी वक्तृता होने को थी। निश्चित समय से एक घंटा पूर्व ही बड़ा भारी तूफान आया और कई घंटों तक रहा। उन्होंने समझा था कि श्रोता नहीं आवेंगे और मुझे वक्तृता न देनी पड़ेगी। पर जब वे अंदर गए तो उन्हें सारा स्थान श्रोताओं से भरा हुआ मिला।

वक्तृता देने से पहले वाशिंगटन प्रायः घबरा जाया करते थे। कभी कभी उनकी घबराहट इतनी अधिक बढ़ जाती थी कि उन्हें भविष्य में कभी वक्तृता न देने का दृढ़ निश्चय कर लेना पड़ता था। इसके अतिरिक्त वक्तृता समाप्त करने पर उन्हें जान पड़ता था कि मैंने अपनी वक्तृता का कोई बहुत ही उत्तम और आवश्यक अंग छोड़ दिया है और इसके लिये उन्हें बहुत अधिक दुःख होता था।

वक्तृता देने से पहले और उसे आरंभ करने के समय तो उन्हें घबराहट अवश्य होती थी, पर दस मिनट तक कुछ कह चुकने के बाद उन्हें ऐसा जान पड़ने लगता था कि मानो मैंने अपने श्रोताओं पर पूरा अधिकार जमा लिया है और उनकी सहानुभूति प्राप्त कर ली है। वास्तव मे वक्ता को जब यह मालूम हो जाता है कि श्रोताओं पर मेरा पूरा अधिकार हो गया है तब उसे बहुत अधिक प्रसन्नता होती है। उस समय वक्ता और श्रोता परस्पर सहानुभूति और एकता के सूत्र में बँध जाते हैं। यदि हजार श्रोताओं में से एक भी ऐसा होता जिसे उनके साथ सहानुभूति न होती अथवा जो उनके विचारो से सहमत न होता तो वे उसे तुरंत पहचान लेते थे और उसकी ओर प्रवृत्त होकर कोई मजेदार चुटकुला छोड़ते थे। पर वह चुटकुला भी तत्त्व की बात से खाली नहीं होता था; क्योंकि जिस बात मे कोई तत्त्व नहीं होता वह बिलकुल व्यर्थ और प्रभाव-रहित होती है। उनका विश्वास था कि जब तक कोई निश्चित और आवश्यक उद्देश्य न हो तब तक नाम मात्र के लिये बोलते रहना बड़ा भारी अन्याय है। जब मनुष्य वास्तव मे परोपकार की दृष्टि से कुछ कहना चाहता है तब उसे वक्तृत्व के कृत्रिम नियमों के पालन या सहायता की कोई आवश्यकता नहीं होती, विराम और आवाज का उतार चढ़ाव आदि आवश्यक होने पर भी वे सब वक्तृता के प्राण नहीं हो सकते। वाशिंगटन जिस समय वक्तृता देने

लगते थे, उस समय वे भाषा-संबंधी नियमों और अलंकारों का कुछ भी ध्यान नहीं रखते थे और अपने श्रोताओ को भी उनका विस्मरण करा देना चाहते थे।

यदि उनकी वक्तृता के समय उनके श्रोताओं में से कोई उठकर चला जाता तो वे बहुत विचलित हो जाते थे। इसी लिये वे ऐसी रोचक वक्तृता देते थे कि जिसमे किसी की वहाँ से उठने की इच्छा ही न हो। प्राय: श्रोता लोग साधारण उपदेशों की अपेक्षा तत्त्व की बातें सुनना अधिक पसंद करते हैं। यदि लोगों को रोचक रीति पर तत्त्व की बातें बतलाई जायँ तो वे शीघ्र ही उसका ठीक परिणाम भी निकाल लेते हैं। दृढ, बुद्धिमान् और व्यवहार-चतुर व्यापारियों के समक्ष वे वक्तृता देना अधिक पसंद करते थे और ऐसे लोग उन्हे बोस्टन, न्यूयार्क, और शिकागो में अधिकता से मिलते थे। दक्षिणी गोरों और हबशियों के सामने वक्तृता देना भी वे पसंद करते थे। वे बड़े उत्साह और ध्यान से वक्तृता सुनते थे। वे लोग बीच बीच मे जब "तथास्तु" कहते थे तब वक्ता का उत्साह और भी बढ़ जाता था। टस्केजी-विद्यालय के लिये किसी किसी अवसर पर वाशिंगटन को एक दिन में चार चार व्याख्यान तक देने पड़ते थे।

पिछले चार पाँच वर्षों में वाशिंगटन और उनकी स्त्री को स्लेटर फंड से हबशियों की बस्ती मे घूम घूमकर सभाएँ करने के लिये प्रति वर्ष कुछ निश्चित धन मिलता था और प्रति

वर्ष वे इस कार्य्य में भी कई सप्ताह लगाते थे। इस यात्रा मे प्रातःकाल के समय वे उपदेशकों और अध्यापको आदि के सामने वक्तृता देते थे और दोपहर के समय उनकी स्त्री केवल महिलाओं मे व्याख्यान देती थीं। संध्या समय किसी सार्वजनिक सभा मे फिर वाशिंगटन का भाषण होता था। इन सभाओं मे हवशियो के अतिरिक्त बहुत से गोरे भी आते थे। एक बार एक स्थान पर उनके श्रोताओ की संख्या तीन हजार थी, जिसमे आठ सौ श्रोता गोरे थे।

ऐसे अवसरों पर वाशिंगटन और उनकी पत्नी को अपनी जाति की वास्तविक स्थिति जानने का बहुत ही अच्छा अवसर मिलता था। इसके अतिरिक्त सभाओं में उन्हे गोरों और हवशियो के पारस्परिक व्यवहार और संबंध का भी बहुत अच्छा पता लग जाता था। इस प्रकार की कई सभाओ के उपरांत उन्हे अपनी जाति के सुधार की बहुत कुछ आशा होने लगती थी। यह बात भी वे भली भाँति जानते थे कि ऐसे अवसरों पर लोग प्रायः दिखौआ उत्साह प्रकट किया करते हैं, इसलिये वे प्रत्येक बात की तह तक पहुँचकर उसका ठीक पता लगाने का भी पूरा पूरा उद्योग करते थे। बीस बरस तक दक्षिण मे रहकर और वहाँ के निवासियो की वास्तविक स्थिति का पता लगाकर वाशिंगटन ने भली भाँति समझ लिया था कि हमारी जाति अपनी सांपत्तिक, नैतिक और शिक्षा-संबंधी उन्नति धीरे धीरे, पर निस्संदेह, कर रही है।

सन् १८९७ के आरंभ मे बोस्टन्-निवासियों ने राबर्ट गोल्ड शा का स्मारक खोलने के अवसर पर वाशिंगटन को निमंत्रित किया था। यह समारंभ बोस्टन के म्यूज़िक हाल मे हुआ था। उस समय वहाँ बहुत बड़े बड़े विद्वान् और प्रतिष्ठित लोग एकत्र हुए थे। उनमे से बहुत से लोग पुरानी दासत्व-प्रथा के विरोधी थे। मेसेच्युसेट्स नामक राज्य के गवर्नर स्वर्गीय आनरेबुल राजर वालकाट ने सभापति का आसन ग्रहण किया था। उनके साथ मंच पर सैकड़ों अधिकारी और बड़े बड़े लोग बैठे हुए थे। प्रेसिडेट वालकाट ने सब लोगों को वाशिंगटन का परिचय देते हुए कहा था—"गत जून मास में वाशिंगटन महाशय ने हरवर्ड विश्व-विद्यालय की एम० ए० पदवी प्राप्त की है। इस देश के प्राचीनतम विश्व-विद्यालय की यह आनरेरी डिग्री प्राप्त करनेवाले वाशिंगटन पहले ही हबशी हैं, और उनके इस सम्मान का मुख्य कारण उनका बुद्धिमत्तापूर्ण नेतृत्व है।" जिस समय वाशिंगटन उठकर वक्तृता देने के लिये खड़े हुए उस समय श्रोताओ की शांति भंग हो गई और सबमें उत्साह और आवेश भर गया। सारा श्रोतृ-समाज उनका अभिनंदन करने और तालियाँ बजाने के लिये कई बार उठा। उनकी वक्तृता सुनते सुनते सैनिकों और नागरिकों की आँखों मे प्रेमाश्रु भर आए। प्लेटफार्म पर उनके पास ही एक पलटन खड़ी हुई थी, जिसमें अनेक सिपाही ऐसे थे जिन्होंने बहुत घायल हो जाने पर भी हाथ से जातीय झंडा

न छोड़ा था। जिस समय वाशिंगटन ने उन लोगों की ओर मुड़कर कहा—

"५४ वी पलटन के बचे हुए वीरो और कटे हुए पैरों और हाथों से इस स्थान को अपने आगमन से सुशोभित करनेवाले सैनिको! तुम्हारे लिये, तुम्हारा सेनापति मृत नहीं, जीवित है। यदि बोस्टनवाले उसका कोई स्मारक न बनाते और इतिहास मे उसका कोई उल्लेख न होता, तो भी स्वयं तुम और वह देशभक्त जाति जिसके तुम प्रतिनिधि हो, दोनों ही राबर्ट गोल्ड शा के अक्षय्य स्मारक का काम देते।" उस समय सारे श्रोता उत्साह-सागर में लहराने लगे। मेसेच्युसेट्स के गवर्नर, राजर वालकाट ने तुरंत उठकर प्रसन्नतापूर्वक कहा—"बुकर टी॰ वाशिंगटन के लिये तीन बार जय-जयकार हो।"

उस अवसर पर प्लेटफार्म पर वीर सरजेंट कारनी भी उपस्थित थे। यद्यपि उनकी रेजिमेट के अधिकांश सैनिक या तो मारे जा चुके थे और या भाग गए थे, तथापि अंत समय तक वे वीर कारनी हाथ मे अमेरिकन झंडा लिए हुए वागनर के किले पर दृढ़तापूर्वक खड़े रहे। प्लेटफार्म पर भी उनके हाथ मे वही झंडा था। जिस समय वाशिंगटन उनकी ओर मुड़े तो वे मानो किसी दैवी शक्ति से प्रेरित होकर आप ही आप हाथ में झंडा लिए उठ खड़े हुए! यद्यपि अनेक अवसरों पर वाशिंगटन ने अपनी वक्तृता का बहुत ही अच्छा

प्रभाव होते हुए देखा था, तो भी सरजेंट के उठ खड़े होने का उन पर विलक्षण प्रभाव पड़ा था। उस अवसर पर सारे श्रोता कई मिनट के लिये मारे आनंद के अपने आप को भूल गए थे।

स्पेन के साथ अमेरिका का युद्ध समाप्त हो जाने पर, शांति-स्थापन के उपलक्ष मे, अमेरिका के सभी बड़े बड़े नगरों मे उत्सव हुए थे। इसी प्रकार का एक उत्सव शिकागो में भी होनेवाला था। वहाँ की स्वागतकारिणी समिति के सभापति और शिकागो विश्व-विद्यालय के प्रेसिडेंट विलियम हारपर ने वाशिंगटन महाशय को उक्त अवसर पर वक्तृता देने के लिये निमत्रित किया था। तदनुसार वहाँ उनकी दो वक्तृताएँ हुई थीं। उनकी पहली वक्तृता आडिटोरियम मे रविवार १६ अक्तूबर को हुई थी। उस अवसर पर वाशिंगटन के श्रोताओं की संख्या सदा से बहुत अधिक थी। तो भी स्थानाभाव के कारण बहुत से लोग उनकी वक्तृता सुनने से वंचित रह गए थे। उन लोगों के लिये संध्या समय नगर मे दो स्थानों पर उन्हे और भी वक्तृताएँ देनी पड़ी थी।

आडिटोरियम मे श्रोताओं की संख्या सोलह हजार थी और प्राय: इतने ही श्रोता हाल के चारों ओर खड़े हुए भीतर पहुँचने का उद्योग कर रहे थे। उस दिन बिना पुलिस की सहायता के किसी का भीतर पहुँचना असंभव था। प्रेसिडेट मैकिनले, उनके प्राय: सभी प्रधान और परराष्ट्रीय मंत्री

श्रौर बड़े बड़े सैनिक श्रौर नाविक अधिकारी, जिनमे से बहुतों ने उस युद्ध मे वीरतापूर्वक बहुत से कार्य्य किए थे, वहाँ उपस्थित थे। वाशिंगटन के अतिरिक्त वहाँ श्रौर भी चार पाँच बड़े वक्ताओं के भाषण हुए थे। वाशिंगटन ने अपनी वक्तृता मे कहा था कि हवशी लोग नष्ट होने की अपेक्षा दासत्व ही अधिक पसंद करते हैं। जिस समय हवशियों को दासत्व में रखने श्रौर गोरों को स्वतंत्र रखने के लिये घोर संग्राम हो रहा था, उस समय क्रिसपस अटक्स ने जिस वीरतापूर्वक अपने प्राण दिए थे, उसका उन्होंने बहुत अच्छा वर्णन किया था। न्यू-ओर्लियंस मे हवशियों ने जेक्सन के साथ जैसा व्यवहार किया था, उसका भी उन्होने उल्लेख किया था। जिस समय दक्षिणी गोरे दासत्व-प्रथा प्रचलित रखने के लिये युद्ध कर रहे थे, उस समय हवशियों ने जिस स्वामि-निष्ठा से उनके परिवार की रक्षा की थी, उसका भी उन्होंने बहुत ही हृदय-विदारक चित्र खींचा। पोर्ट हडसन तथा वागनर श्रौर पिला के किलों में हवशियों ने जो वीरता दिखलाई थी उसका भी उन्होंने वर्णन किया। क्यूबा के दासो को स्वतंत्र करने के लिये हवशियों ने एल-काने श्रौर सॉटियोगी नामक स्थानों पर जिस वीरता-पूर्वक छापा मारा था, उसकी भी उन्होंने अच्छी प्रशंसा की। इन सब बातों मे वक्ता ने यही दिखलाया कि उनकी जाति के लोगों ने सदा उचित श्रौर युक्त कार्य्य किया। तदुपरांत उन्होने गोरे अमे-

रिकनो से प्रार्थना की—"स्पेनिश-अमेरिकन युद्ध-संबंधी हबशियों के वीरता-पूर्ण कृत्य उत्तरी और दक्षिणी सैनिकों के मुँह से सुनकर और दासत्व-प्रथा बंद करनेवालों और दासों के पुराने स्वामियों से उनकी बाते' जानकर आप लोग स्वयं ही इस बात का निर्णय करे कि जो जाति इस प्रकार देश के लिये अपने प्राण न्योछावर करने के लिये प्रस्तुत रहती है उसे अपने देश के लिये जीवित रहने का सर्वोत्कृष्ट अवसर देना चाहिए या नहीं ?" तदुपरांत स्पेनिश-अमेरिकन युद्ध मे प्रेसिडेंट महाशय ने हबशियों को योग देने का अवसर देकर उनका जो सम्मान किया था, उसके लिये वाशिंगटन ने कृतज्ञता स्वीकार करते हुए उन्हे धन्यवाद दिया। सारा श्रोतृ-समाज आनंद और उत्साह से परिपूर्ण हो गया। वे लोग बार बार खड़े होकर अपनी परम प्रसन्नता प्रकट करने के लिये रूमाल, टोपियाँ और छड़ियाँ ऊपर उठा उठाकर हिलाने लगे। सभापति महाशय उनका धन्यवाद ग्रहण करने के लिये अपने स्थान से उठ खड़े हुए। उस समय पुनः श्रोताओं ने जो उत्साह और आनंद प्रकट किया, उसका वर्णन नही हो सकता।

शिकागो के इस व्याख्यान का एक विशिष्ट अंश दक्षिणी गोरो की समझ में भली भाँति नही आया था। इसलिये वहाँ के समाचारपत्र अनेक प्रकार से उसकी तीव्र टीका-टिप्पणियाँ करने लगे, यहाँ तक कि एक समाचार-पत्र के संपादक ने उनसे उनका वास्तविक अभिप्राय भी पूछ माँगा।

उत्तर में उन्होंने लिख भेजा कि उत्तरी श्रोताओं के सामने मैं वे बातें नहीं कहना चाहता जो मैं दक्षिणी श्रोताओं के सामने न कह सकूँ। उन्होने यह भी लिखा था कि यदि मेरी सत्रह वर्ष की सेवाओं से दक्षिण के निवासी मेरा ठीक ठीक अभिप्राय नही समझ सके तो मेरे मौखिक कथन मात्र से कोई बात भली भाँति स्पष्ट नहीं हो सकती; व्यापारिक और नागरिक जाति-द्वेष नष्ट करने के लिये जो बातें मैंने एटलांटा प्रदर्शिनी मे कही थीं वे ही यहाँ भी कही हैं। अपनी जाति की सामाजिक स्थिति के संबंध में मैं कभी कुछ नहीं कहता। साथ ही मैंने एटलांटावाली अपनी वक्तृता का भी कुछ अंश उद्धृत कर दिया था। इस उत्तर से संपादक महाशय का समाधान हो गया और लोगो ने उस प्रश्न पर टिप्पणी करना भी छोड़ दिया।

संसार मे ऐसे लोगो की कमी नही है जो सदा दूसरों का समय नष्ट करने के लिये तैयार रहते हों। एक दिन बोस्टन के एक होटल मे प्रातःकाल वाशिंगटन को समाचार मिला कि कोई आदमी उनसे मिलने आया है। जब वे जल्दी जल्दी कपड़े पहनकर नीचे उतरे तो एक गरीब आदमी ने आगे बढ़कर बड़े शांत भाव से उनसे कहा—"कल संध्या समय मैंने आपको एक सभा मे बोलते हुए सुना था। मुझे आपके बोलने का ढङ्ग बहुत पसंद आया इसलिये मैं आपकी कुछ बातें सुनने के लिये फिर यहाँ आया हूँ।"

लोग प्रायः वाशिंगटन से पूछा करते थे कि आप टस्केजी से बाहर और बहुत दूर रहकर भी विद्यालय का प्रबंध किस प्रकार करते हैं। बात यह है कि वे इस सिद्धांत को नहीं मानते थे—"जो काम तुम स्वयं कर सकते हो वह दूसरों से मत कराओ।" उनका सिद्धांत था—"जो काम दूसरे लोग भली भाँति कर सकते हों, वह तुम स्वयं मत करो।"

टस्केजी-विद्यालय संबंधी यह बात बहुत ही संतोषजनक है कि वहाँ का कोई काम किसी एक मनुष्य की अनुपस्थिति के कारण नहीं रुक सकता। इस समय वहाँ के कार्य-कर्त्ताओं की संख्या छियासी है। उनमे से बहुत से अध्यापक ऐसे हैं जो विद्यालय पर बहुत अधिक प्रेम रखते हैं। वहाँ के वर्त्तमान कोषाध्यक्ष मि० लोगन गत बीस वर्षों से विद्यालय मे काम करते हैं। वाशिंगटन के उपरांत सब कामो की देख-भाल वे ही करते हैं। इस काम में श्रीमती वाशिंगटन भी उन्हे यथेष्ट सहायता देती हैं। पहले वाशिंगटन के सेक्रेटरी मि० स्काट नित्य प्रति आवश्यक बातो की सूचना उन्हे दिया करते थे। विद्यालय के सब कामों का प्रबंध करने के लिये एक कार्यकारिणी समिति है जिसका अधिवेशन सप्ताह में दो बार होता है। इस समिति में विद्यालय के नौ विभागों के नौ मुख्य अधिकारी सम्मिलित हैं। इसके अतिरिक्त छः सज्जनों की एक और समिति है जिसका अधिवेशन प्रति सप्ताह होता है और जिसका काम साप्ताहिक व्यय पर विचार

करना है। प्रति मास अथवा और पहले सब अध्यापकों की एक साधारण सभा भी होती है। इन सबके अतिरिक्त अनेक विभागों के शिक्षकों और अधिकारियों की भी कई पृथक् पृथक् समितियाँ हैं।

जब वाशिंगटन बाहर रहते थे तब नित्य प्रति उन्हें विद्यालय के कार्यों की रिपोर्ट मिला करती थी; यहाँ तक कि विद्यार्थियों की अनुपस्थिति और उसके कारण का विवरण भी उन्हे नियमित रूप से मिला करता था। विद्यालय की दैनिक आय, गोशाला से आए हुए दूध और मक्खन, तथा विद्यार्थियों और शिक्षकों को मिलनेवाले भोजन आदि का पूरा पूरा विवरण भी उन रिपोर्टों में रहता था, यहाँ तक कि बाजार से आए हुए मांस और साग तरकारी आदि का पूरा ब्योरा भी उनमें रहता था। इतने कड़े प्रबंध का फल यह होता था कि कोई मनुष्य किसी काम में आलस्य नहीं कर सकता था।

वाशिंगटन प्रति दिन प्रातःकाल अपने सब आवश्यक कार्य्यों का क्रम निश्चित कर लेते थे और जहाँ तक संभव होता था, सब काम शीघ्र समाप्त करके नए कामों के लिये बहुत सा समय निकाल लेते थे। दफ्तर से उठने के पहले वे पत्र-व्यवहार तथा अन्य सब आवश्यक कार्य समाप्त कर देते थे और दूसरे दिन के लिये कुछ भी नहीं छोड़ते थे। जिस मनुष्य के सब कार्य्य, भली भाँति उसके अधीन होते हैं वह सदा प्रसन्न, सुखी और संतुष्ट रहता है। वाशिंगटन का अनुभव था

कि ऐसे मनुष्यो का स्वास्थ्य भी सदा बहुत अच्छा रहता है। उनका विश्वास था कि जब मनुष्य अपने कार्य से प्रेम करने लग जाता है तब उसमे एक विशेष प्रकार की अमूल्य शक्ति आ जाती है।

प्रातःकाल दैनिक आवश्यक कार्य्य आरंभ करने के समय वे दिन मे आनेवाली विपत्तियो और कठिनाइयो के लिये भी तैयार हो जाते थे। वे सदा यह सुनने के लिये तैयार रहते थे कि विद्यालय का कोई भवन गिर पड़ा अथवा जल गया, या किसी समाचारपत्र या सार्वजनिक सभा मे किसी ने उनके कामो की कड़ी आलोचना की अथवा उनको दो चार खरी खोटी सुनाई हैं।

गत बीस वर्षों मे वाशिंगटन ने केवल एक बार अपने कार्य्य से अवकाश ग्रहण किया था और वह भी स्वेच्छा से नहीं। आठ नौ वर्ष पूर्व उनके मित्रों ने उन्हे धन देकर सपत्नीक यूरोप जाने के लिये विवश किया था।

वाशिंगटन का सिद्धांत था कि प्रत्येक मनुष्य सदा अपने शरीर को वश मे रख सकता है। उनका यह भी मत था कि यदि मनुष्य को अपनी तबियत कुछ भारी मालूम हो और वह तुरंत उसका उपाय कर ले तो वह अनेक बडे बड़े रोगों से बच सकता है। जिस दिन उन्हे भली भाँति नींद नहीं आती थी उस दिन वे समझ लेते थे कि कुछ गड़बड़ अवश्य है। यदि उन्हें किसी अंग मे शिथिलता मालूम होती थी तो

वे किसी चिकित्सक के पास चले जाते थे। हर समय और हर स्थान पर सो सकने की शक्ति भी बहुत लाभदायक होती है। वे जब चाहते तब पंद्रह बीस मिनट के लिये भी सो सकते थे और इस प्रकार अपनी सारी थकावट मिटा सकते थे। कोई विकट प्रश्न आ पड़ने पर वे दूसरे दिन के लिये, अथवा उस समय तक के लिये छोड़ देते थे जब तक कि वे उस विषय में अपनी स्त्री और मित्रो की सम्मति न ले लेते थे।

वाशिंगटन को समाचारपत्र पढ़ने का बहुत शौक था। अच्छी अच्छी पुस्तकें पढ़ने का समय उन्हे रेल मे ही मिलता था। उपन्यास उन्हें अच्छे नही लगते थे। जिन उपन्यासों की लोग प्रशंसा करते हैं उन्हे भी वे बड़ी कठिनता से पढ़ते थे। जीवनचरित उन्हें बहुत पसंद थे। अब्राहम लिंकन के विषय मे जितनी पुस्तकें आदि प्रकाशित हुई थीं, प्रायः सभी उन्होंने देख डाली थीं। साहित्य मे यही मानो उनके प्रधान गुरु थे।

साल मे छः महीने वाशिंगटन को टस्केजी से बाहर रहना पड़ता था। यद्यपि इससे विद्यालय की अनेक हानियाँ होती थीं, तथापि कुछ लाभ भी अवश्य होते थे। कार्य मे परिवर्त्तन होने के कारण एक प्रकार का विश्राम भी मिलता है। रेल की लंबी यात्रा वे बहुत पसंद करते थे और उसमे उन्हें सुख भी मिलता था। कभी कभी लोग रेल में उनसे मिलकर पूछा करते थे—"क्या आप ही बुकर टी० वाशिंगटन हैं? मैं

आपसे परिचय करना चाहता हूँ।" विद्यालय से अनुपस्थित रहने के समय वे उसके संबंध की छोटी और साधारण बातों से अनभिज्ञ रह जाते थे; पर उस समय उन्हे उसकी उन्नति के बड़े और आवश्यक उपाय सोचने का बहुत अच्छा अवसर मिलता था। विदेशों मे घूमकर वे भिन्न भिन्न स्थानो की शिक्षा-पद्धति का निरीक्षण करते और बड़े बड़े शिक्षकों से मिलते थे।

सबसे उत्तम विश्राम उन्हे उस समय मिलता था जब कि टस्केजी मे रात के भोजन के उपरांत वे अपनी स्त्री और बच्चों सहित अपने कमरे मे बैठते और कहानियाँ कहते और सुनते थे। रविवार के दिन वे सपरिवार वायु-सेवन करने और प्रकृति की शोभा निरखने के लिये जंगलो में चले जाते थे। उस अवसर पर वे स्वर्ग-सुख का अनुभव करते थे। अपने उद्यान में भी उन्हें अच्छी विश्रांति और प्रसन्नता मिलती थी। कृत्रिम वस्तुओं की अपेक्षा प्राकृतिक विषयों पर उनका प्रेम बहुत अधिक था। जब कभी उन्हें घंटे आध घंटे जमीन खोदने, बीज बोने या पौधे रोपने का अवसर मिलता था तब उन्हे ऐसा बोध होता था कि संसार के बड़े बड़े कार्य करने की शक्ति मुझमें आ रही है। जिस मनुष्य को प्रकृति से प्रेम नहीं होता था उसकी दशा पर उन्हे बहुत दया आती थी।

विद्यालय के अतिरिक्त वे स्वतंत्र रूप से भी अपने यहाँ बढ़िया बढ़िया सूअर और मुरगे रखते थे। सूअर पालने का

उन्हे वहुत शौक था। खेल आदि की उन्हे अधिक परवाह नही रहती थी। उन्होने फुटबाल कभी नहीं देखा। वे ताश के पत्ते भी नही पहचान सकते थे। कभी कभी वे अपने दो लड़कों के साथ पुराने ढंग का एक प्रकार का गोटियों का खेल खेला करते थे। इसके अतिरिक्त उन्हे और कोई खेल नही आता था।

---

## १६—युरोप-यात्रा

सन् १८६३ मे वाशिंगटन का विवाह मिसिसिपी-निवासिनी, और फिस्क युनिवर्सिटी की ग्रैजुएट मिस मारग्रेट जेम्स मरे के साथ हुआ। उस समय मिस मारग्रेट टस्केजी-विद्यालय की लेडी प्रिंसिपल थीं। इन सह-धर्म्मिणी से भी वाशिंगटन को सदा विद्यालय के कामो मे अमूल्य सहायता मिला करती थी। श्रीमती वाशिगटन ने टस्केजी मे एक मातृ-सभा स्थापित की है। उन्होंने स्त्रियों की एक सभा को भी जन्म दिया है जिसका अधिवेशन मास में दो वार हुआ करता है। इसके अतिरिक्त वे दक्षिण की हवशी स्त्रियों के क्लब की तथा हवशी स्त्रियों के राष्ट्रीय क्लब की कार्यकारिणी समिति की अध्यक्ष हैं।

वाशिंगटन महाशय की तीन संतानें हैं। उनमे से सबसे वड़ी एक कन्या है जिसका नाम पोर्शिया है और जिसने

कपड़े सीना भली भाँति सीख लिया है। वह बाजा बजाना भी बहुत अच्छी तरह जानती है। विद्यालय मे पढ़ने के अतिरिक्त उसने अभी से वहाँ अध्यापन का कार्य्य भी आरंभ कर दिया है। उनके मझले लडके बेकट टेलियाफेरो ने बाल्यावस्था से ही ईंटें बनाने का काम सीखा है और अब वह उस कार्य्य में बहुत निपुण हो गया है। एक बार जब वाशिंगटन महाशय विदेश मे थे तब उसने उन्हे एक पत्र में लिखा था—"प्रिय पिताजी! आपने यहाँ से चलते समय कहा था कि तुम प्रति दिन अपना आधा समय अपने काम में लगाया करो। पर मुझे अपना काम इतना पसंद है कि मैं अपना सारा समय उसी में लगाना चाहता हूँ। इसके अतिरिक्त जहाँ तक हो सकता है, मैं धन कमाने का भी उद्योग करता हूँ। क्योंकि आगे चलकर जब मैं दूसरे विद्यालय मे पढ़ने जाऊँगा तब वहाँ मुझे अपने व्यय-निर्वाह के लिये धन की आवश्यकता होगी।" उनके सबसे छोटे पुत्र का नाम आरनेस्ट डेविडसन वाशिंगटन है। वह अभी से चिकित्सक बनने की इच्छा प्रकट करता है। विद्यालय में साधारण शिक्षा पाने के अतिरिक्त वह अपना कुछ समय वहाँ के चिकित्सक के कार्य्यालय मे भी लगाता है। उसने अभी से वहाँ का बहुत सा काम सीख भी लिया है।

वाशिंगटन महाशय को अपनी गृहस्थी बहुत प्रिय थी। वे घर मे रहना बहुत पसंद करते थे। विशेषत: दिन भर का कार्य्य समाप्त करके संध्या का समय अपने घर में बिताने में

उन्हें जितनी प्रसन्नता होती थी उतनी और किसी काम मे नहीं होती थी। उनकी वास्तविक प्रसन्नता का दूसरा स्थान प्रार्थनामंदिर था जहाँ नित्य रात को ठीक साढ़े आठ बजे सब विद्यार्थी और अध्यापक सपरिवार एकत्र होते हैं। उस समय उन लोगों की संख्या ग्यारह बारह सौ के लगभग होती है। उस समय उन लोगों का जीवन अधिक उपयुक्त और उच्च बनाने का उन्हे बहुत अच्छा अवसर मिलता था।

सन् १८९९ की वसंत ऋतु मे बोस्टन नगर की कुछ भद्र महिलाओं ने टस्केजी-विद्यालय की सहायता के लिये एक सभा की थी जिसमे अनेक गोरे और हबशी सम्मिलित हुए थे। सभा मे सम्मिलित होनेवाले कुछ सज्जनों ने अनुमान से जान लिया कि वाशिंगटन महाशय का शरीर बहुत शिथिल हो चला है। सभा भंग होने के थोड़ी देर बाद एक भद्र महिला ने उनसे पूछा—क्या आप कभी युरोप गए हैं? उत्तर में उन्होंने कहा—नहीं। उसने पूछा—क्या वहाँ जाने का आपका विचार है? उन्होने कहा—नहीं, यह बात मेरी शक्ति के बाहर है। उस समय के उपरांत वाशिंगटन को इन बातों का कुछ भी ध्यान न रहा। पर कई दिनों बाद उन्हे सूचना मिली कि बोस्टन-निवासी कुछ मित्रो ने उन्हे और उनकी स्त्री को तीन चार मास के लिये युरोप भेजने के विचार से कुछ धन-संग्रह किया है। यही नहीं, बल्कि उन मित्रो ने उन्हे इस यात्रा के लिये बहुत जोर भी दिया। इससे एक वर्ष

पूर्व मि० गैरिसन नामक उनके एक मित्र ने उनसे विश्राम करने के लिये युरोप जाने का वचन ले लिया था और स्वयं व्यय के लिये धन-संग्रह करने का भार भी ले लिया था। पर वाशिंगटन महाशय के मन मे यह बात बैठती न थी। इसी लिये उन्होंने उस ओर अधिक ध्यान नही दिया था। पर उस वर्ष मि० गैरिसन ने उक्त कई भद्र महिलाओं से मिलकर उनकी युरोप्-यात्रा के विषय मे सब बातें निश्चित कर ली थीं, यहाँ तक कि उनके जाने का मार्ग और स्टीमर भी निश्चित हो चुका था।

ये सब बातें बहुत जल्दी हो गईं और वाशिंगटन युरोप जाने के लिये विवश किए गए। गत अठारह वर्षों से उन्होंने विद्यालय के लिये अविश्रांत परिश्रम किया था और भविष्य मे भी अपना शेष जीवन उसी प्रकार परिश्रम करके बिताने का उनका दृढ़ विचार था। दिन पर दिन विद्यालय का कार्य्य बहुत बढ़ता जाता था और सब काम प्रायः उन्ही पर निर्भर रहते थे। इसलिये उन्होंने अपने मित्रो को उस कृपा और सज्जनता के लिये धन्यवाद देते हुए कहा कि मेरे यहाँ से चले जाने पर विद्यालय की आर्थिक दशा बहुत हीन हो जायगी, इसलिये मैं युरोप जाने मे असमर्थ हूँ। इसके उत्तर मे उनसे कहा गया कि हम लोगों ने यथेष्ट धन संग्रह कर लिया है, आपकी अनुपस्थिति में विद्यालय को धन का कष्ट नहीं होगा और वह बराबर जारी रहेगा। अब वाशिंगटन महाशय को

